ओ३म्

# अथर्ववेदीय-पञ्चपटलिका

# PANCHA-PATALIKA.

अर्थात्

## अथर्ववेद का तृतीय लक्षण ग्रन्थ ।

भाषानुवाद-सहित ।

सम्पादक

## भगवद्दत्त बी० ए०

अध्यापक दयानन्द कालेज, लाहौर ।


ओ३म् संवत् १९६०८५३०२०

विक्रम सं० १९७७ सन् १९२० ई०

दयानन्दाब्द ३६

[illegible] [मूल्य [illegible]

OM

# THE ATHARVAVEDIYA PANCHA-PATALIKA.

THROWING LIGHT

ON THE

Arrangement, division and text of the Atharva Veda Samhita

WITH

A translation and an index of the pratikas.

---

EDITED BY

BHAGWADDATTA, B.A.,
PROFESSOR OF VEDIC THEOLOGY AND SANSKRIT AND
SUPERINTENDENT OF THE RESEARCH DEPARTMENT
D.A.V. COLLEGE LAHORE,



MAY 1920.

First Edition
600 Copies.

Price 2 Shillings,
6 Pence.

ओ३म्

# दयानन्द महाविद्यालय संस्कृत-ग्रन्थमाला ।

अनेक विद्वानों की सहायता से

भगवद्दत्त
संस्कृताध्यापक वा अध्यक्ष रीसर्च-विभाग
दयानन्द महाविद्यालय, लाहौर द्वारा
सम्पादित ।

ग्रन्थाङ्क १ ।

ओ३म्

# अथर्ववेदीय-पञ्चपटलिका

अर्थात्

## अथर्ववेद का तृतीय लक्षण ग्रन्थ।

भावानुवाद-सहित।


सम्पादक

भगवद्दत्त बी० ए०

संस्कृताध्यापक दयानन्द कालेज, लाहोर।



आर्य सम्वत १९६०८५३०२०

विक्रम सं० १९७७ सन् १९२० ई०

दयानन्दाब्द ३७

प्रथमवार ५०० प्रति। [मूल्य १) रु०

ओ३म्

# वेददात्रे परमगुरवे नमोनमः ।

# अथर्ववेदीय पञ्चपटलिका ।

## भूमिका ।

आर्य्यावर्त्तीय इतिहास का मध्यम-काल पौराणिक याज्ञिक काल कहा जा सकता है। पौराणिक इस लिये कि उस समय यज्ञों का वास्तविक अर्थ जो वैदिक काल में प्रचलित था, भूल चुका था या भुलाया जा रहा था। उस काल में याज्ञिक सम्प्रदाय के प्रभाव से यजुर्वेद और उसी की शाखाओं का अधिक अध्ययनाध्यापन होता था। अन्य वेद बहुत पीछे पड़ गये थे, और उन में से भी अथर्ववेद का पठन पाठन अत्यल्प रह गया था। फलतः अथर्ववेद सम्बन्धी वाङ्मय भी पीछे पड़ गया। अथर्ववेद सम्बन्धी उन्हीं भूले हुए ग्रन्थों में से यह पञ्चपटलिका भी एक है। आधुनिक काल में इस के विषय आदिकों का सब से प्रथम सुविस्तृतोल्लेख पण्डित शङ्करपाण्डुरङ्ग का है। उन्होंने सायणभाष्य-सहित अथर्ववेद के सम्पादन में इस से पर्याप्त सहायता ली थी। तदनन्तर व्हिट्ने ने स्वलिखित अथर्ववेदानुवाद की भूमिका में इस का उद्धरण किया। उक्त दोनों से पञ्चपटलिका की उपयोगिता का परिचय पाकर ही मैं ने इस ग्रन्थ के सम्पादन का साहस किया है। इस के सम्पादन में निम्नलिखित सामग्री काम में आई है।

हस्तलिखित वा प्रकाशित प्राप्त-सामग्री।

(अ) यह ग्रन्थ भण्डारकर अनुसन्धान समिति का है। उस

के सन् १९१६ के सूचीपत्रानुसार इस की संख्या ४०० है । इस सख्यान्तर्गत ग्रन्थ में आठ भिन्न २ पुस्तक हैं । उन में पञ्चपटलिका चतुर्थ स्थान पर है । इस का आरम्भ है पत्र ४८ से और समाप्ति है पत्र ५६ पर । इस के लेखन कालादि के विषय में अन्तिम पुस्तक की समाप्ति पर यह वचन मिलता है —

"संवंत् १७२७ वर्षे भाद्रपदमासे कृष्णपक्षे ११ रविवासरे अद्ये श्री अनहलपुर पतनमध्ये वास्तव्यं आभ्यंतर नागर ज्ञातीय पंचोली सोमजीसुत बृहस्पति जी पठनार्थं ॥ शुभं भवतु । कल्याणमस्तु ॥ श्री ॥ ॥ श्री ॥ ॥ श्री ॥ ॥"

यह पुस्तक स्पष्टाक्षरों में बहुत शुद्ध लिखा हुआ है ।

( ब ) पूर्वोक्त सूचीपत्र में इस की संख्या ३९९ है । इस ग्रन्थ में इस के साथ तीन अन्य पुस्तकें हैं । स्थान इस का प्रथम और पत्र १—१० तक हैं । सूचीपत्र में लिखा है "The ms comes from Bikaner" अर्थात् हस्तलेख बीकानेर से आया है । यह इतना शुद्ध नहीं । कई स्थलों में बिन्दु दिये होने से प्रतीत होता है कि यह प्रति-लिपि किसी अति प्राचीन और कहीं २ कृमिभुक्त पुस्तक से की गई है । इस ग्रन्थ के अन्त में कोई तिथि नहीं दी गई । आकृति से यह लगभग तीन चौथाई शताब्दी का प्रतीत होता है ।

'अ' और 'ब' दोनों पुस्तकों का संशोधन हड़ताल से किया गया है ।

यह 'अ', 'ब' दोनों पुस्तक किसी एक से या एक प्रकृति वाले पुराने ग्रन्थों से नकल किये गये हैं । कारण कि दोनों में प्रायः एक सी अशुद्धियां, एक सा लेख और एक से ही अक्षर छूटे हैं । यह

यात मुद्रितपुस्तक के नीचे दिये हुए पाठभेदों के देखने से स्पष्ट ज्ञात होगी। यदि यह एक ही ग्रन्थ से नकल किये गये हैं तो यह कहना निरर्थक है कि 'अ' बहुत पहले नकल किया गया था और 'ब' बहुत पीछे। निश्चय ही 'ब' के लिखे जाने के समय मूलपुस्तक कृमिभुक्त होगया था या फट रहा था, क्योंकि जैसा पहले कहा गया है 'ब' में बहुधा विन्दु आते हैं।

(ङ) व्हिटने महाशय ने लण्डन बृटिश अजायबघर से अथर्ववेदीय बृहत्सर्वानुक्रमणी नकल की थी। उस का संशोधन उन्होंने एक बर्लिन के हस्तलेख से किया था। उस में पञ्चपटलिका के पाठ भी कई स्थलों पर उद्धृत किये गये हैं। वही पाठ व्हिटने रचित अथर्ववेदानुवाद के प्रत्येक अनुवाक की समाप्ति पर मिलते हैं। ये उद्धरण चतुर्थ और पञ्चमपटल के ही हैं। इन का पाठ कई स्थलों पर बहुत भ्रष्ट है।

(च) पण्डित शङ्करपाण्डुरङ्ग ने स्वसम्पादित अथर्ववेदीय सायणभाष्य के Critical Notice 'आलोचनात्मक विज्ञापन' में पञ्चपटलिका, पटल प्रथम, द्वितीय, चतुर्थ और पञ्चम के अनेक वाक्य उद्धृत किये हैं। उन को देख कर व्हिटने रचित अनुवाद के सम्पादक श्री लैन्मैन ने लिखा था—

*Manuscripts of Pancapatalika*—Doubtless S. P. Pandit had a complete ms. of the treatise in his hands, It is not unlikely that the ms which S P Pandit used was one of those referred to by Aufrecht, Catalogus catalogorum, p 315, namely Nos 178 79 (on p. 61) of Kielhorn's Report on the search of Sanskrit mss. in the Bombay Presidency during the year 1880 81 (General Introduction (p LXXII)

१७९ तो हमारा 'अ' है। शंकरपाण्डुरङ्ग जी के पाठ इस से नहीं मिलते। अतः संभव है कि उन्होंने १७८ देखा हो जो हमारे पास नहीं है। इस से अधिक सम्भव यह भी है कि उन्होंने किसी अथर्ववेदीय श्रोत्रिय से अपने लिये यह पुस्तक प्राप्त किया हो, जो न जाने अब कहां होगा? इस अनुमान का यह कारण है कि पूर्वोक्त सूचीपत्र के १७८ और १७९ अंक वाले ग्रन्थ निकटस्थ स्थानों से प्राप्त होने के कारण, बहुत अंशों में एक दूसरे के समान प्रतीत होते हैं।

पञ्चपटलिका कब लिखी गई?

अथर्ववेद भाष्य ३।१०।७ के अन्त में सायण (वि० सं० १४०७–४४) का यह वचन है —

"पूर्णा दर्वीति पृथग्ग्रहणात् "ग्रहणम् आ ग्रहणात्" (कौ० ८।२१) इति न्यायात् विनियोगनिषये "आ मा पुष्टे च" इत्येकावसाना ऋक्। पञ्चपटलिकायां (३।११) तु त्र्यवसाना एकैव ऋग् इत्युक्तम्।"

यहां पञ्चपटलिका का मत उद्धृत किया गया है। इस के अनुसार ३।१०।७ तीन अवसानों वाली एक ही ऋचा है, परन्तु कौशिक सूत्रानुसार ये दो ऋचाएं हैं, पहली एक अवसान वाली और दूसरी दो अवसानों वाली।

कौ० ८।२१, पर टीका करते हुए दारिल लिखता है —

"पुनरुक्तप्रयोगः। पञ्चपटलिकायामेव कथितः। आर्षीसंहितायाः कर्मसंयोगात्। आचार्य संहिताभ्यासार्थः।"

यहां पर दारिल ने पञ्चपटलिका के उक्तानुक्त न्याय की ओर संकेत किया है।

अथर्ववेदीय परिशिष्ट सायण और दारिल से बहुत पूर्वकाल के हैं। उन में ४९ वां परिशिष्ट चरणव्यूह है। उस का वचन है —

"लक्षणग्रन्था भवन्ति । चतुरध्यायी, प्रातिशाख्यम्, पञ्चपटलिका, दन्त्योष्ठविधिः, बृहत्सर्वानुक्रमणी चेति ।"

अथर्ववेदीय सर्वानुक्रमणी पूर्वोक्त तीनों आचार्यों से निस्सन्देह बहुत पूर्वकालीन है। यह बात चरणव्यूह के पूर्वोद्धृत वाक्य से परिपुष्ट हो जाती है। उस में स्थल २ पर पञ्चपटलिका के अनेक वचन "इति" पद लगा कर या विना इसके लिखे गये हैं। अतः पञ्चपटलिका का काल पर्याप्त पुरातन है। कितना पुरातन, यह कहना अभी बहुत कठिन है।

उपर्युक्त काल-क्रम-शृंखला में एक और बात भी ध्यान देने योग्य है। पञ्चपटलिका के प्रथम श्लोक में ही परिचभ्रव का नाम आया है। यह पञ्चपटलिका उसी के मतानुसार कही गई है। इस परिचभ्रव आचार्य का पता अथर्ववेदीय साहित्य में हमें नहीं मिला। एक उपरिचभ्रव का पता कई स्थानों में लगता है। "पूर्वया कुर्वीतेति गार्ग्य, पार्थश्रवस, मागलि, काङ्कायन, उपरिचभ्रव, कौशिक, जाटिकायन, कौरपथयः" (कौ० ६।१०)। यहां आठ आचार्यों का नाम लिखा है। उपरिचभ्रव उन में पांचवां है। यदि हमारा परिचभ्रव इसका कोई सम्बन्धी है तो उसका मत जो पञ्चपटलिका में सम्प्रति मिलता है, अवश्य बहुत पुराना है।

संहिता-भेद।

पञ्चपटलिका ५।१७ में "आचार्यसंहिता" शब्द आया है। यह आचार्यसंहिता क्या थी, इस का निर्णय पूर्वोद्धृत दारिल के वाक्य में मिलता है। यथा—'आर्षी संहितायाः कर्मसंयोगात्। आचार्यसंहिताव्याख्यातार्यः" (कौ० ८।२१,२२)। इस से ज्ञात होता है

कि जिस संहिता में उक्तानुक्तविधि चरितार्थ हो वह आचार्यसंहिता और जो विनियोगार्थ हो वह आर्षी संहिता कहाती है। विनियोग में मन्त्रों की कोई मात्रा भी नहीं छोड़ी जाती अतः उस में उक्तानुक्त न्याय वर्त्ता नहीं आता।

संहिता-परिमाण।

हस्तलिखित जितनी शौनकीय संहितायें सम्प्रति मिलती हैं, वे सब बीस काण्डयुक्त हैं। सायणभाष्य भी बीसवें काण्ड के कुछ भाग पर मिल जाता है, यद्यपि उस में कुन्तापसूक्त ( १२७-१३६ ) नहीं हैं। इन्हीं कुन्ताप सूक्तों के विषय में प्रायः विद्वानों का मत है कि इन का पदपाठ नहीं हुआ, क्योंकि आज तक अप्राप्त है। दयानन्द सरस्वती भी (सत्यार्थप्रकाश की समाप्ति पर अल्लोपनिषद् के आगे) अथर्वसंहिता को बीस काण्डयुक्त ही मानते हैं। ब्लूमफील्ड, व्हिट्ने आदि पाश्चात्य लेखकों का मत है कि १८ काण्ड ही मूल संहितान्तर्गत हैं। हरिप्रसाद ने वेदसर्वस्व के अथर्वसंहिता प्रकरण में मूलसंहिता को १८ काण्ड पर्यन्त ही माना है। ये विचार क्या २ आधार रखते हैं, और इन में से कौन सा सत्य अथवा माननीय है, इस का विचार अथर्व बृहत्सर्वानुक्रमणी के सम्पादन हो जाने के पश्चात् किया जा सकता है। इस लक्षण ग्रन्थ में बीसवें काण्ड के भी ऋषि, देवता, छन्दादि दिये हैं, यद्यपि उन का आधार आश्वलायन की अनुक्रमणी है। उस का वचन यह है —

"ओं अथाथर्वणो विंशतितमकाण्डस्य सूक्तसंख्या संप्रदायादृषिदैवतछन्दांस्याश्वलायनानुक्रमानुसारेणानुक्रमिष्यामः। खिला (नि) वर्जयित्वा।" एकादश पटल का प्रारम्भ।

यहां इतना कहा जा सकता है कि पाश्चात्य लेखकों ने पश्च-

पटलिका का आश्रय लिया है और इस में अठारह ही काण्डों का वर्णन है। देखो २।५ तथा ३।१२ इत्यादि।

पञ्चपटलिका में हमें एक ही बात खटकती है। वह है ३।१२ और ४।१७ में। ३।१२-के अन्त पर तो हमारी टिप्पणी भी है, यही बात ४।१७ के अन्त में आई है। दोनों स्थलों में काण्ड १७ का पहले वर्णन है और १८ का पीछे। उत्तर स्थल में "यम" काण्ड १८ के अनुवाकों में मन्त्र संख्या कह कर "विषासहि" प्रतीक धर के १७ वें काण्ड का उल्लेख है। अन्य सब स्थलों में क्रमशः काण्ड वा सूक्तों का उल्लेख और यहीं पर भेद विशेष सन्देहोत्पादक है। सम्भव है अथर्ववेदीय किसी अन्य शाखा में ऐसा ही काण्डक्रम हो और तत्सम्बन्धी लक्षण ग्रन्थ यह पञ्चपटलिका आदि हों।

संहिता-विभाग।

अथर्ववेदसंहिता काण्ड, प्रपाठक, अनुवाक, सूक्त, मन्त्र, पर्याय, गण और अवसानों में विभक्त है। काण्ड रचना के सम्बन्ध में ब्लूमफील्ड और व्हिटने ने कल्पना की थी कि अठारह काण्ड तीन बड़े भागों में बांटे जा सकते हैं। अर्थात्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| बृहद् | भाग | प्रथम | काण्ड १—७ |
| " | " | द्वितीय | " ८—१२ |
| " | " | तृतीय | " १३-१८ |

इन तीनों में अनुवाक, सूक्त और ऋचा आदि की रचना भिन्न २ क्रम से पाई जाती है। पञ्चपटलिका में भी "तिसृणामाकृतीनाम्" शब्द के प्रयोग से तीन प्रकार का विभाग किया है, परन्तु वह विभाग इस से कुछ थोड़ा सा भिन्न है। पटलिका में दूसरा भाग ८—११ काण्डों का और तीसरा १२—१८ काण्डों का है। ऋचा-गणना के लिये पटलिका का क्रम अधिक उपयोगी है। यह बात पिछले गणना-कोष्ठों के देखने से सुस्पष्ट प्रतीत होती है। यदि व्हिटने

संस्करणानुसार प्रत्येक पर्याय–समूह को एक एक सूक्त मानें तो ८—११ काण्डों में दश २ सूक्त ही पाये जाते हैं। अतः बारहवां काण्ड अगले विभाग में मिलाया गया है।

अठारह काण्डों में कुल मन्त्र ४४२७ हैं। यह गणना ह्विट्नी से भिन्न है। उसके अनुसार मन्त्र–संख्या ४४३२ है। भिन्नता का कारण पर्याय–सूक्त हैं। यह सारा भेद ह्विट्नी के नोटों के देखने से विदित हो जाता है। हमने गणना पटलिकानुसार की है। इसी के अनुकूल मुम्बई संस्करण छपा है।

अथर्ववेद के प्रथम अठारह काण्डों में ३५ पैंतीस स्थलों पर ४५ पैंतालीस ऋचायें वही हैं जो इसी संहिता के पूर्व स्थलों में भी आ चुकी हैं। उन्नीसवें काण्ड में छः स्थलों पर सात दस ही ऋचायें हैं। इन्हीं ऋचाओं के सम्बन्ध में पटलिका १।४ में कुछ नियम लिखे गये हैं। यदि कोई अकेली ऋचा दोबारा आवे तो लिखित ग्रन्थों में "इत्येका", यदि दो आवें तो "इतिद्वे" इत्यादि लिखा होता है। इन्हीं सब ऋचाओं का क्रमशः वर्णन ह्विट्नी ने 'इण्डेक्स वर्बोरम' में किया था। उसी की संशोधित नकल ह्विट्नी के अनुवाद के पृ० cxix पर मिलती है। पाठकों के लाभार्थ हम उसे यहीं से उद्धृत कर देते हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| (१) | ४ | २७। | ३ | ..........१ | २८।३ |
| (२) | ५ | ६। | १ | ..........४ | १।१ |
| (३) | | | २ | | ७।७ |
| (४) | | २३। | १०–२ | ..........२. | ३२।३–५ |
| (५) | ६. | ५८। | ३ | ..........६. | ३९।३ |
| (६) | | ८३। | ४ | .......... | ६३।३ |
| (७) | | ९४। | १, २ | ..........३ | ८।५, ६ |
| (८) | | ९५। | १, २ | ..........५. | ४।३, [illegible] |
| (९) | | १०१। | ३ | ..........४ | ४।७ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१०) | ७ २३। १ | ........................ | १०।१५ |
| (११) | ७५। १ | ........................ | २११।७ |
| (१२) | ११२। २ | ........................ | ६. ९६। २ |
| (१३) | ८. ३।१८ | ........................ | ५. २९।११ |
| (१४) | २२ | ........................ | ७ ७१। १ |
| (१५) | ९।११ | ........................ | ३. १०। ४ |
| (१६) | ९. १।१५ | ........................ | ८. ८६। २ |
| (१७) | ३।२३ | ........................ | ३. १२। ९ |
| (१८) | १०। ४ | ........................ | ७. ७३। ७ |
| (१९) | २० | ........................ | ११ |
| (२०) | २२ | ........................ | ६. २२। १ |
| (२१) | १०. १। ४ | ........................ | ४. १८। ५ |
| (२२) | ३। ५ | ........................ | ६. ८४। १ |
| (२३) | ५।४६–७ | ........................ | ७. ८६। १,२ |
| (२४) | ४८–६ | ........................ | ८. ३।१२–३ |
| (२५) | ११. १०।१७ | ........................ | ५. ८। ६ |
| (२६) | १३. १।४१ | ........................ | ९ ९।१७ |
| (२७) | २।३८ | ........................ | १०. ८।१८ |
| (२८) | १४. १।२३–४ | ........................ | ७ ८२। १–२ |
| (२९) | २।४५ | ........................ | ११२। १ |
| (३०) | १८. १।२७–८ | ........................ | ८२।४,५ |
| (३१) | ३।५७ | ........................ | १२ २।३१ |
| (३२) | ४।२५ | ........................ | १८. ३।८८ |
| (३३) | ४३ | ........................ | ९९ |
| (३४) | ४५–७ | ........................ | १।४१–३ |
| (३५) | ९९ | ........................ | ७. ८३।३ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| (१) १६. | १३। ६ | ... | ... | ... | ६. ६९। ३ |
| (२) | २३।३० | ... | ... | ... | १६. २२।२१ |
| (३) | २४। ४ | ... | ... | ... | २. १३। २ |
| (४) | २७।'४-५ | ... | ... | ... | १६ १६। १,२ |
| (५) | ३७। ४ | ... | ... | ... | ५ २८।१३ |
| (६) | ५८। ५ | ... | ... | ... | २. ३५।५ |

## ऋग्वेद वा अथर्ववेद में ऋचा–गणना प्रकार।

ऋग्वेदीय कात्यायन सर्वानुक्रमणी के परिभाषा प्रकरण में एक सूत्र है। 'द्विद्विपदास्त्वृचः समामनन्ति' १२।८ अर्थात् अध्ययन समय में वेदपाठी लोग दो २ द्विपदा ऋचाओं को एक २ बना कर पढ़ते हैं। इस नियमानुसार ऋग्वेद के कुल मन्त्रों की गणना के समय इन द्विपदा ऋचाओं को द्विगुण करके गणना की जाती है। ऐसी द्विपदा ऋचाएं अथर्व संहिता में भी देख पड़ती है। उन्हें हम व्हिटने के अनुवाद से लेकर नीचे देते हैं।

| कां० | सू० | ऋचा | |
|---|---|---|---|
| २ | १८ | १–५ | एकावसान। |
| ५ | १६ | १–११ | " |
| ६ | ७,प०१ | १–६*, ८–१७, २०– १, २४– ६, | " |
| १६ | १८ | १–१० | दो अवसान। |

* व्हिटने ने सातवीं ऋचा को एकपदा माना है। बीकानेर वाली सर्वानुक्रमणी में ऐसा लेख हमें नहीं मिला। तदनुसार यह भी द्विपदा है।

यहां पर पहले तीनों स्थलों की छिन्न ऋचाओं की गणना पटलिका में की गई है। यहां इन ऋचाओं को द्विगुण नहीं किया गया।

उन्नीसवां काण्ड पटलिका में आया नहीं, अतः उस की ऋचा-गणना सर्वानुक्रमणी से मिला ली गई है। अन्तिम उदाहरण दो अवसानों का है और पहले तीनों में त्र्यवसान ऋचाएं हैं। कात्यायन अपनी सर्वानुक्रमणी में त्र्य. की अवसान वाली ऋचाओं को ही द्विगुण करता है, एकादशानों को नहीं। बृहत्सर्वानुक्रमणी वाले ने तो दो अवसान वाली ऋचाओं को भी द्विगुण नहीं किया। अतएव ज. गणनाएं हमने ऊपर दी हैं वे इन विषयों पर अधिक प्रकाश पड़ने के अनन्तर कदाचित फिर बदलनी पड़ें।

---

## ऋग्वेद और अथर्ववेद में ऋचाओं के अवसानों की तुलना।

अथर्ववेदीय कोई एकावसाना ऋचा नहीं मिलती। त्र्यवसान ऋचाओं में से पांच के कुछ २ भाग ऋग्वेद में मिलते हैं। इस से यह न विचारना चाहिये कि वे ऋग्वेद से लिये गये थे और काल-क्रम के कारण इस अवस्था को पहुंच गये हैं। आर्य इतिहासानुसार अथर्ववेद भी उतना ही प्राचीन है जितना कि ऋग्वेद अतएव अनेक सदृश वाक्य या वाक्य-समूह दोनों ग्रन्थों में प्रसंगतः कर्ता परमात्मा के एक होने से एक से आ सकते हैं। इसी प्रकार का अगली मन्त्र-तुलना में एक छठा मन्त्र है। वह हमारे कथन को परिपुष्ट करता है। यह छः मन्त्र वा मन्त्रभाग ऋग्वेदीय सदृश मन्त्र वा मन्त्रभागों के साथ विशेष विचारार्थ नीचे दिए जाते हैं।

| अथर्ववेदीय त्र्यवसान ऋचाएं । | ऋग्वेदीय द्व्यवसान ऋचाएं । |
|---|---|
| (१) इमामग्ने शरणिं मीमृषो नो यमध्वानमगाम दूरम ।<br>प्रथमावसान ३।१५।४ | इमामग्ने शरणिं मीमृषो न इमसध्वानं यमगाम दूरात् ।<br>प्रथमावसान १।३१।१६ |
| (२) यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्व धि क्षियन्ति भुवनानि विश्वा ।<br>प्रथमावसान ७।२६।३ | ........................ ..... ,<br>... .......,..... . ......... ....,<br>द्वितीयावसान १।१५४।२ |
| (३) स्वस्तिदा विशांपतिर्वृत्रहा विमृधो वशी । प्रथमावसान ८।५।२२ | स्वस्तिदा विशस्पतिर्वृत्रहा विमृधो वशी ।<br>प्रथमावसान १०।१५२।२ |
| (४) उदगादयमादित्यो विश्वेन तपसा सह । सपत्नान् मह्यं रन्धयन् मा चाहं द्विषते रधं तवेद् विष्णो बहुधा वीर्याणि ।<br>प्रथम, द्वितीयावसान १७।१।२४ | ................................<br>सहसा सह । द्विषन्तं मह्यं रन्धयन्मो अहं द्विषते रधम् ॥<br>आद्यन्त मन्त्र १।५०।१३ |
| (५) शीतिके शीतिकावति ह्लादिके ह्लादिकावति । मण्डूक्य १ प्सु शंभुव इमं स्व १ ग्निं शमय ॥<br>द्वितीय, तृतीयावसान १८।३।६० | .. . ....................... ...<br>मण्डूक्या ३ सु संगम इमं स्व १- ग्निं हर्षय ॥<br>आद्यन्त मन्त्र १०।१६।१४ |
| (६) आ त्वाग्न इधीमहि द्युमन्तं देवाजरम् । यद् घ सा ते पनीयसी समिद् दीदयति द्यवि । इषं स्तोतृभ्य आ भर ॥<br>आद्यन्त मन्त्र १८।४।८८ | आ ते अग्न इधीमहि .........<br>.............यद्धस्याते पनीयसी समिद्दीदयति द्यवीषं स्तोतृभ्य आ भर ।<br>आद्यन्तमन्त्र ५।६।४ |

उपर्युक्त छठा मन्त्र कुछ पाठ-भेद के साथ ही ऋग्वेद में भी मिल जाता है। अथर्ववेद में त्र्यवसान और ऋग्वेद में दो ही अवसानों वाला है। इस मन्त्र पर व्हिटने ने स्वानुवाद में एक नोट दिया है। 'यह मन्त्र ऋग्वेद ५।६।४, सामवेद १।४१६ और २।३७२, तै० सं० ४।४।४।६ और मै० सं० २।१३।७ में मिलता है। इन सब ग्रन्थों का पाठ ऋग्वेद के समान है। शङ्कर-पाण्डुरङ्ग तीसरे पाद में 'यद् ध' पढ़ता है। हमारे हस्तलिखित ग्रन्थों में 'यद् ध' (पद पा० यत्। ह) मिलता है।' पाश्चात्य लेखकों के अनुसार यदि यह मन्त्र मूलतः ऋग्वेद का था और वैसा ही सामवेद वा अन्य शाखाओं में मिलता है तो अथर्ववेद में इसका अकारण बदला जाना अवश्य अमान्य होगा। वे वैदिक आर्य्य जिनकी स्मृति शक्ति के सामने सारा संसार नतशिर है, इतनी शीघ्रता से अपनी मान्य पुस्तक वेद के विषय में भूलने वाले न थे। और जो यह कारण कहो कि उन्हों ने ऋग्वेद से पिछली संहिताओं में भाषा-परिवर्तन वा अन्य भेदों द्वारा पहले मन्त्रों को सरल करना चाहा तो भी युक्त नहीं। हम पूर्व कह आये हैं कि मूल अथर्ववेद ऋग्वेद जितना ही पुराना है, अतएव उस में तो ऋग्वेद के पाठ न आ सकते थे। शौनकीय अथर्ववेद यही मूलवेद है या नहीं, यह हम अभी नहीं कहते, परन्तु यह निश्चय ही सन्देह-सीमा से ऊपर है कि अथर्ववेद में ऋग्वेद से मन्त्र न लिये गये थे। ऐसी अवस्था में पूर्व दिये हुए मन्त्र कुछ और ही परिणाम देंगे, अर्थात् कर्त्ता परमात्मा ने मूल चार संहिताएं चार ऋषियों के हृदय में स्वतन्त्ररूपेण प्रकाशित कीं। हमारे इस लेख पर अनेक लोग आक्षेप करेंगे। उन से हम यही निवेदन कर देते हैं कि यहां यह बात केवल प्रसंगतः कही गई है; इसका सप्रमाण निरूपण हमारे एक और ग्रन्थ में है जो शीघ्र ही छपेगा। उसके देखने के अनन्तर जिस की जो इच्छा हो कहे।

## कुछ पटलिका के अनुवाद के सम्बन्ध में।

हमारे पास उक्तानुक्त-नियम-क्रम को साक्षात् देखने के लिये कोई लिखित संहिता न थी, अतएव प्रथम पटल के अनुवाद में बहुत सन्देह रहा है। अनुवाद हम ने इस लिये दे दिया है कि आगे इस से सहायता ली जा सकेगी। पटलिका के अनेक पाठ सन्दिग्ध ही रहे हैं। उन के विषय में हम कुछ कर नहीं सकते थे। हस्तलिखित सामग्री अत्यल्प थी। मूल ग्रन्थ या अनुवादादि में जो प्रतीकादि का पता दिया गया है वह बर्लिन संस्करणानुसार है। अजमेर संस्करण इस की नकलमात्र है।

इस ग्रन्थ की अनेक बातों के समझने और पाठादि निर्धारित करने में अपने कालेज के बी० ए० के विद्यार्थी शास्त्री भीमदेव ने मुझे बड़ी सहायता दी है। मेरे मित्र पं० विश्वबन्धु एम० ए० ने भी मुझे कई स्थलों पर अपनी सम्मति देकर कृतार्थ किया है। म० देवराज विद्यार्थी बी० ए० श्रेणी तो बहुत काल से मेरे ग्रन्थों का प्रूफ संशोधन करते ही हैं। इन सब सज्जनों का मैं हार्दिक धन्यवाद करता हूं। अन्य अनेक विद्वानों के प्रति भी कि जिन के ग्रन्थों से मैं ने बहुत सहायता प्राप्त की है, मैं यहां अपनी कृतज्ञता प्रकाशित करता हूं। अन्त में महाशय ए० सी० वूलनर एम० ए० प्रिन्सिपल ओरियण्टल कालेज तथा श्री डाक्टर घेलेसल दर एम० ए० का मैं अतीव धन्यवाद करता हूं कि जिनकी उदारता से मुझे मूल हस्तलेख प्राप्त हुए।

सर्वान्तर्यामी,वेदप्रकाशक आदिगुरु परमात्मा सर्व आर्य्यजनों के हृदयों में पुनरपि वेदादि सत्य शास्त्रों के पढ़ने का उत्साह उत्पन्न करें। इत्योम्।

दयानन्द ऐ० वे० कालेज
लालचन्द्र पुस्तकालय लाहौर,
ज्येष्ठ वदि१३रवि वि०सं० १९८३

भगवद्दत्त




## ओं

उक्तानुक्तस्य यं न्यायं प्रोवाच परिवेभ्रुवः।
पर्यायाणामृचां चापि तद्वक्ष्यामो यथाक्रमम्।
बहूना मव्यवेताना मनेकं सदृशं पदम्।
आदिष्टं[1] तेषु वा यत्स्यात्तदु[2]क्तानुक्तमुच्यते।
तदुत्पत्तौ तु संशब्दमंत्ये प्रकरणस्य च।
अन्यत्रैकं पदं वाच्यं तस्यारंभविरामयोः।
अंत्य[3]मारंभणं विद्याद्वाद्यं विरमणं भवेत्।
ते हरः[4], मातरिश्वे[5], च विद्यादत्र निदर्शनम्।
यतस्तूर्द्ध्वं निवृत्तिः[6] स्यादाद्यस्यांत्यस्य वा पुनः।
तेनैव तत्र वक्तव्ये तयोश्चानंतरे पदे।
ने चक्षु[7], मूकसत्तम्यां दिशो वायु[8]र्निदर्शनम् ॥१॥
आकारो यत्र वाच्यं स्या[9]त्तत्रापि द्वे पदे वदेत्।
सा पितृन्प्रभृतिष्वे[10]हीत्येतदत्र निदर्शनम्।
अवसानैकदेशश्च यो गच्छेदवसानताम्।
प्रक्रमस्य समाप्त्यर्थं तत्रापि द्वे पदे वदेत्।
यांज[11], स्कभत[12]मित्येते विद्यादत्र निदर्शनम्।

अवसानं तु यद्भूत्वा भवेद्वयवः पुनः।

---

१. अ, आदिष्ट ॥ २. अ, ब, सातदुक्त ॥ ३. अ, ब, अस्य ॥
४. २।१६।२॥ ५. ८।१०२, १॥ ६. अ, ब, निवृत्ति ॥ ७. ५।३१।१॥
८. ५।१०।१॥ ९. ब, सातत्र ॥ १०. ८।१०७, २॥ ११. ६।५।२२॥ १२. १०।७।४॥

यांत्या यदवसानानां[1] तासामप्येवमुत्सृजेत् ।
वीरुतक्षेत्रिय नाशनी[2]त्येतदत्र निदर्शनम् ।
अवसानं तु यत्तुल्यं सर्वमेवतदुत्सृजेत् ।
तमिन्द्रः प्रत्यमुञ्चत[3], वैकुर्वत[4] निदर्शनम् ।
यास्वेषविधिरुक्तासु तासु सर्वासु वेदवित् ।
सदृग्यंत्यवसानानां तासामप्येवमुत्सृजेत् ।
यथाच्छोश्च[5], शेरभक[6], यो वै नैदाघ नाम[7] ।
यथा वातो[8] वनस्पतीनित्येतदत्र निदर्शनम् ॥२॥

नानावसानयोर्भूत्वा यदेकस्मिन्पुनर्भवेत् ।
तेनैव सत्समासत्व मेकस्मिन्चापि कीर्तयेत् ।
इमिमाशु[9]ताभ्या[10] च विद्यादत्र निदर्शनम् ।
पर्यायेष्ववसानानामृग्भिस्तुल्योविधिर्भवेत् ।
सर्वदा[11], चित्र्भिस्येते[12] वैपरेत[13] निदर्शनम् ।
गद्यास्तु ये वसानानां संबंधार्थाः पृथक्पृथक् ।
तेष्वयां विधिवद्वोध्याः[14] सोदक्राम[15] निदर्शनम् ।
अव्ययेषु च यद्दृष्टं[16] व्यवेतेष्वपि दृश्यते ।
तत्तुल्यं व्यवधीयेत तस्मिंस्तत्कीर्तयेत्सकृत् ।
यदेनमाह व्रात्येति[17] चतुर्थस्तं निदर्शनम् ।

---

१. व यमानां ॥ २. ३।५।२॥ ३. अ, व, तमिद्र. प्रत्यमुचत ॥ ४. ९।५।३२॥ ५. २।१४।१॥ ६. २।२४।१॥ ७. अ, व, श्राम, ९।५।१,३१ ॥ ८. १०।४।१३॥ ९. १८।२।७४॥ १०. ४।१४।८॥ ११. १०।८।१२॥ १२. १२।८।१॥ १३. व, विद्यादत्र॥ १४. व, वि (दि !) विधिः॥ १५. ८।१०।२॥ १६. अ, व, यदृष्टं ॥ १७. १५।११।५ ॥

अत उर्द्ध्वं यथोक्तेन न्यायेन पुनरुत्सृजेत् ।
अन्ते च कीर्त्तयेत्तेन ते वद इति निदर्शनम् ॥३॥
ऋचस्तुल्याः पुनश्चे[1]त्स्युर्यावत्तासां विशेषणम् ।
तावदुक्त्वा यथाशास्त्रमिति नासंदधीति च ।
ततः संख्यां प्रयुञ्जीत या श[2]तापेति निदर्शनम् ।
द्वयोः म वो मना[3]सीति तिसृणामश्रियत्स्मृतं ।
एकेति यत्र संदेहः पूर्वेत्येनां विशेषयेत् ।
याने धा[4]वा इति पूर्वस्येतदत्र निदर्शनम् ।
यत्र द्वे इति संदेह आद्यौ तत्र च कीर्त्तयेत् ।
पूर्वा[5]परं, नवो[6] नव इत्येतदत्र निदर्शनम् ।
एका मिति नामदेशे द्वे तिस्र इति कीर्त्तयेत् ।
वर्गं चर्चा पदांत्याद्युर्यावत्तासां विशेषणम् ॥ ४ ॥

इति प्रथमः पटलः समाप्तः ॥

---

१. अ, ब, पुन- श्चेत ॥ २. १।२८।३॥ ४।१७।३॥ ३. ३।८।५॥ ८।९४।१॥ ४. १८।३।८९॥ १८।४।२८॥ ५. ७।८१।१॥ [१३।२।११॥] १४।१।२३॥ ६ १४।१।२४॥

मावमयातः छंदसि। तिसृणामाकृतीनां सूक्तवर्गाक मृग्य[1] पर्या-
यिक यजुपामवसानं च[2] विज्ञानाय व्याख्यास्यामः। चतुर्षु कांडेष्वादितः
पंचसूक्ता अनुवाकाः षड्वर्जम्[3]। महत्स्वेक वर्जम्। दश सूक्तास्तृचेषु
पंचवर्जम्। ऋकसूक्ता एकर्चेषु। द्विसूक्ताः क्षुद्रेषु। अनुवाकसूक्ता
एकानृचेषु। कांडसूक्ताः शेषे पर्यायिकवर्जम्। व्रात्यप्राजापत्योरेव
पृथग्विभावित सूक्तं यत्। सूक्तावस्था यथा कांडम्। तत्र न प्रत्युपायो न
दुर्यापयः? आपयादिका न्यधिकानि। महत्सु कांड समवायोऽष्टर्च प्रभृ-
तीनामाकृतीना. मष्टादशेभ्यः षोडशवर्जम् ॥५॥

ये[4] त्रिषप्ता (१।१[5]) ये ३ स्थांस (३।८) यथेक वृषोसि (५।४)
इति पञ्चसूक्ताः। अनु सूर्यमुदयताम् (१।५) अभीवर्तेन (१।८) दृष्या
दृषिरसि (२।३) इति सप्तसूक्ताः। भ्रातृव्यक्षयणम् (२।७) इति नवसूक्ताः।
इमा यास्तिस्रः पृथिवीः (६।३) वैश्वानरः[6] (६।७) संदानं वो (६।११)
यद्देवा देवहेडनम् (६।१२) इत्येकादशसूक्ता। वनस्पते वीड्वंगः (६।१?)
इत्यष्टादशसूक्ताः। एकर्चेषु प्रथमचतुर्थौ त्रयोदशसूक्तौ। द्वितीयाष्टमौ नव। तृती-
याष्टौ षोडश। पंचम[7]सप्तमावष्टौ। षष्ठश्चतुर्दश। नवमो द्वादश ॥६॥

यिदमा दारस्य पितरम् (कां० १ सू० २) द्वितीय नवकम्। स्तुवान-
मग्ने (७) सप्त। धाता ते पूषन् (१।११) अभीवर्तेन (२९) इति षट्क।
इयं वीरुत् (३४) इति पञ्च।

---

१. ब, गिन्य॥ २. ब में नहीं है। भ में भी पीछे हाशिये पर लिखा गया है॥ ३. भ, ब, षड्वर्जं॥ ४. भ, ब, य॥ ५. इन कोष्ठों में काण्ड और अनुवाक दिये हैं॥ ६. भ, ब, विश्वानरः॥ ७. द, पञ्चम॥

भद्रो यद्यधावति (२ । ३), दीर्घायुत्वाय (४) इति षट्क । इन्द्र जुषस्व (५) इति सप्त । क्षेत्रियात् त्वा[1] (१०) द्यावापृथिवी उरु (१२) इत्यष्टके । निः सालां धृष्णुम् (१४), यथा द्यौश्च (१५) इति षट्क । ओजोऽस्योजो मे (१७) सप्त । शेरभक (२४) अष्टौ । ने छत्रुः (२७), पार्थिवस्य (२९) इति सप्तक । उद्यन्नादित्यः (३२) षट् । अचीभ्यां ते (३३) सप्त । आ नो अग्ने (३६) अष्टौ ।

आ त्वा गन् (३ । ४) सप्त । आयमगन् (५), पुमान्पुंसः[2] (६) अष्टके । हरिणस्य (७) इति सप्त । प्रथमा ह (१०) त्रयोदश । मुंचामि त्वा (११) अष्टौ । इहैव[3] ध्रुवाम् (१२) नव । यददः संप्रयतीः (१३) सप्त । इन्द्रमहम् (१५) अष्टौ । प्रातरग्निं[4] (१६) सप्त । सीरा युंजंति (१७) इति नव । संशितं मे (१९) अष्टौ । अयं ते योनिः (२०), ये अग्नयो (२१) दशके । [5]यस्वतीः (२४) सप्त । यद्राजानो (२९) अष्टौ । सहृदयम् (३०) सप्त । अदेवा (३१) एकादश ।

य आत्मदा (४।२), यां त्वा गन्धर्वो अखनद् (४), ब्राह्मणो जज्ञे (६) इत्यष्टकानि । एहि जीवम् (९) दश । अनड्वान दाधार (११) द्वादश । अजो ह्यग्नेः (१४) नव । समुत्पतन्तु (१५) षोडश । बृहन्नेषाम्[6] (१६) नव । ईशानां त्वा (१७), समं ज्योतिः (१८), उतो अस्य[7] बन्धुकृद् (१९) इत्यष्टकानि । आ पश्यति (२०) नव । अहं रुद्रेभिः (३०), अप नः शोशुचदघम्

---

1. अ, ब, क्षेत्रिया ॥ 2. अ, ब, पुसः ॥ 3. अ, ब, इहिव । यह अशुद्धि साधारणतया हो सकती है । 'अ' प्रकार के पुराने ग्रन्थों में हि=है बनता है । अतः लेखक प्रमाद से यही हि हो गया है ॥ 4. अ, ब, तरग्निं ॥ 5. अ, ब, पयः ॥ 6. अ, ब, बृहन्नेषा ॥ 7. उस्य ॥

(३३) ब्रह्मास्य शीर्षं बृहद् (३४) इत्यष्टकानि । तांसत्यौजाः (३६) दश । त्वया पूर्वम् (३७) द्वादश । पृथिव्यामग्नये (३९) दश । ये पुरस्ताज्जुह्वति (४०) इत्यष्टौ ।

अयङ्मणिः (५।१), तद्विदास (२) इति नवके । ममाग्ने वर्चः (३) एकादश । यो गिरिषु (४) दश । रात्रि माता (५) नव । ब्रह्म जज्ञानम् (६) चतुर्दश । आ नो भर (७) दश । वैकङ्कतेन (८) इति नव । दिवे स्वाहा (९), अश्म वर्म मेसि (१०) इत्यष्टके ।

विच्छेद दोषस्तु पूर्वस्मिन्पार्श्वे ये व्यवसायने च देवहेडनो ब्रह्मगव्यामिनरसा-मेव मेतमनुवैचान्यष्टर्चा न व्यामिमीतान्यत आगमोहि ॥ ७ ॥

कथं महे (५।११), समिद्धो अद्य (१२), ददिर्हि मह्यम् (१३) इत्येका-दशकानि । सुपर्णस्त्वान्वविन्दत् (१४) त्रयोदश । एका च मे (१५), यद्येक-वृषो.सि (१६) इत्येकादशके । ते वदन् (१७) अष्टादश । नैतां ते (१८), अतिमात्रम् (१९) इति पंचदशके । उच्चैर्घोषः (२०), विहृदयम् (२१) इति द्वादशके । अग्निस्तक्मानम् (२२) चतुर्दश । ओते मे द्यावापृथिवी (२३) त्रयोदश । सविता प्रसवानाम् (२४) इति सप्तदश । पर्वताद्दिवो योनेः (२५) इति त्रयोदश । यजूंषि यज्ञे (२६), ऊर्ध्वा अस्य (२७) इति द्वादशके । नव प्राणान् (२८) चतुर्दश । पुरस्ताद्युक्तो वह (२९) पंचदश । आयतस्ते (३०) सप्तदश । यां ते चक्रुः (३१) द्वादश ॥ ८ ॥

आयर्या (८।१६), यथेयं पृथिवी मही (१७), सिंहे व्याघ्रे (३८), यत्ते देवा निर्ऋतिः (९३), य एनं परिषीदन्ति (७६), अपचितः प्रपतत

---

१. अ, मंत्र ॥ २. अ, ब, वैकङ्केन ॥ ३ ब, व ॥ ४. ब, व्यमीमीता ॥

(८३), यस्यास्त आसनि घोरे जुहोमि (८४), विश्वजित्[1] त्रायमाणायै मा परि देहि (१०७), इमं मे अग्ने पुरुषं मुमुग्धि (१११), विषाणा पाशान्विष्याध्यस्मद् (१२१), शकधूमं नक्षत्राणि (१२८), राथजितां राथजितेयीनाम् (१३०) इति तत्रेषु चतुर्थचानि द्वादश।

प्राग्नये वाचमीरय (३४), त्वं नो मेध (१०८), एतं भागम् (१२२), एतं सधस्थाः (१२३), यं देवाः स्मरमसिंचन् (१३२), य इमां देवो मेखलामाबबंध (१३३), त्वं वीरुधां श्रेष्ठतमा (१३८), न्यस्तिका-रुरोहिथ (१३९) इति तत्रेषु पचर्चान्यष्टौ॥८॥

धीती वा ये (कां० ७ सू० १), यथा सूर्य (सू० १३), प्र नमस्व (१८), अयं सहस्रम् (२२), ययोरोजसा (२५), अग्नाविष्णू महि (२९), यस्य व्रतम् (४०), अति धन्वानि (४१) इति द्वे (४२)। जनाद्विश्वजनीनात् (४५), कुहूं देवीम् (४७) इति त्रीणि (४८ तथा ४९)। संज्ञानं न. (५२), ऋचं साम (५४), यदाशसा (५७) इति द्वे (५८)। यदग्ने तपसा (६१), इदं यत् कृष्णः (६४), प्रजावती (७५), वि ते मुञ्चामि (७८), यो नस्तायत् (१०८), शुम्भनी (११२) त्रीणि[2] (११३ तथा ११४)। नमो रूराय (११६) इति दृचानि एकर्चेषु।

प्रान्यात् (३५), सिनीवालि (४६), प्रतीचीनफल (६५), सरस्वति व्रतेषु (६८), उत्तिष्ठताव (७२), सांतपना (७७), अनाधृष्यः [८४] अपि वृश्च [९०], उदस्य श्यावौ [९५], अग्न इन्द्रश्च [११०] इति तृचानि।

---

१ अ, विश्वजि। ब, विश्वानि॥ अ में भी 'न' को ही पीछे से 'ज' बनाया गया है॥ २ इति त्रीणि॥

अदितिर्द्यौः [६], अपथे पथाम् [९], सभा च मा [१२], अभि त्वम् देवम् [१४], धाता दधातु नः [१७], यत्ते देवा अकृण्वन् [७९], पूर्णा पश्चात् [८०] इत्यत्रैकर्चे प्राजापत्यम् । अप्सु ते राजन् [८३], अपो दिव्याः [८९], प्र पतेतः [११५] इति चतुर्ऋचानि ।

यद्येन यज्ञम् [५], इदं खनामि [३८], यत्किंचासौ [७०] इति पंचर्चानि ।

अन्यद्य नः [२०], पूर्वापरम् [८१] अभ्यर्चत [८२] इति षडर्चानि ।

अमुत्रभूयात् [५३], ऊर्जं बिभ्रत् [६०], इदमुग्राय [१०९] इति सप्तर्चानि ।

यिप्यांनु कम् [१६], निरक्षिराजेः [५६], यदद्य त्वा [९७] इति अष्टर्चानि ।

यथा वृक्षम् [५०] इति नवर्चं सूक्तम् ।

समिद्धो अग्निर्वृषणा [७३] इत्येकादशर्चे घर्मसूक्तम् ।

अपचिताम् [७४] इति तदर्थे सूक्तानि[1] चत्वारि । अपचिन्द्रेपजम् । ईर्ष्यापनयनम् । व्रतोपायनम् । गोष्ठव्रतीयम्[2] च ॥९॥

इति द्वितीयः पटलः समाप्तः[3] ।

---

१. ग, इत्यद [मिति द्वे अ ?] र्थसूक्तानि ॥ २. ग, व्रजीयम् ॥
३. अ, ब, इति द्वितीयो ध्यायः पटलः समाप्तः ॥

आर्षेयपार्षदे पूर्वं प्रोक्ता सूक्ता प्रथमस्त्वया।
नियत यैं[1] ऋचामग्र ऋषिभिश्च महापथ.।
सूक्तानां परिमाणार्थं ऋचामग्र प्रमाणितम्।
ऋचाग्रेण तु सूक्ताग्र सूक्ताग्रेण तु संहिताम्।
तस्मात्सूक्ताग्रपरिमाणेन[2] तपसाधीत्य संहिताम्।
आर्षेयी ऋषिभिरभ्यस्तां सूक्तं. सम्प्रदायामधीमहे ॥१०॥

सस्यासायस्सभ्यमस्तु राति. (१।२६।२), सुपूदत मृडत (४)।

प्राणापानौ (२।१६।१) शैरभके[3]यात।

मुमुक्तमस्मान् (५।६।८), दिवे स्वाहा (६।१—६) इति पद । यद्येक-वृषोसि (१६) इत्येकादश। यजूंषि यज्ञे (२६।१—११) इत्युत्तमा वर्जयित्वा। देवो देवेषु (२७।२—७) इति पद्।

पृथिव्यै श्रोत्राय (६।११) इति तिस्र । व्रीहिं स्वाम् (८।३।४), स पचामि (१२।३।४), दह मलान् (१३।६।२)।

अथ सहस्रमा नो (७।२२।१), योऽन्येद्यु (११६।२)।

ते त्वा रक्षन्तु (८।१।१४)।

पृथिवी दड. (६।१।२१), प्राच्या दिश शालाया (३।२५—३१) साहस्र इत्यात । तास्ते रक्षन्तु तत्र (५।३८)।

सोमो राजा (१०।१।२२), इमे मयूखा (७।४४)।

चक्षु श्रोत्रम् (११।५।२५)।

सा न प्रजा (१२।१।१६), अग्निवासा (२१), अग्ने अकव्याद्

---

१ अ, ब, नै ॥ २ ब, तस्मात्सूक्ताग्रति ॥ ३ अर्थात् शैरभक (२४) स पूर्व सूक्त २३ के अन्त तक ॥

(२।४२), अन्तर्धिर्देवानाम् (४४), सर्वानग्ने (४६) ।

धर्तासि धरुणोसि (१८।३।३६), उदपूरसि (३७), अचितिम् (४।३७), शुंभन्तां लोकाः पितृषदनाः (६७) इति द्वे । अग्नये कव्यवाहनाय (७१) इति प्रभृति येच पितरः (८६) इत्यतः एकावसानाः ॥११॥

शं ते अग्निः (२।१०।२) इति मम ॥

आमा पुत्रे च पौत्रे च (३।१०।७), अभित्वा जरिमाहित (११।८), इमामग्ने शरणिम् (१५।४), उदयन्ताम् (१२।६), यत्ते वर्चः (२२।४), प्राची दिक् (२७) इति षट्क । क इदम् (२६।७) ।

इन्द्रो रूपेण (४।११।७), एष यज्ञानाम् (३४।५), नद्यैं व स्वप्सरसः (३७।३), या यैः परिनृत्यति (३८।३), सूर्यस्य रश्मीन् (५), अन्तरिक्षेण (७) इत्युत्तमाम्[1] । पृथिवी धेनुः (३६।२), अन्तरिक्षं धेनुः (४), द्यौर्धेनुः (६), दिशो धेनवः (८) ।

अर्धमर्धेन (५।१।६), इन्द्रायाहि (८।२), अश्वेनाग्निन्द्र वृत्रहन् (६), उदायुषद् (६।८), बृहता मनः (१०।८), देवो देवाय (११।११), अयं लोकः (३०।१७) ।

अवैरहत्याय (६।२६।३), विद्म ते स्वप्न जनित्रम् (४६।२), यथा मांसम् (७०।१) इति तिस्रः (२ तथा ३), यो अद्भयः (१२७।३), न्यस्तिका रुरोहिथ (१३६।१) ।

यस्यांरुपु (७।२६।३), पदज्ञाः स्थ (७५।२), अपेह्यरिः (८८।१), यथा सोपः (६०।३) ।

---

१. वर्लिन संस्करण में यह ऋचा दो अवसानों वाली है । मुम्बई संस्करण में तीन अवसान हैं ॥

